श्रीजानकीपरमकृपापात्रैर्बिन्दुश्रीप्रवर्तकाचार्य्यैः
श्रीरामानन्दसम्प्रदायकमलोल्लासकैः
श्रीमद्भगवद्रामप्रसादाचार्य्यैरायोध्यकैः
प्रणीतस्य

# श्रीजानकीकृपाभाष्यस्य

## संक्षिप्तसारः



सम्पादको व्यवस्थापकः संशोधकश्च
परमहंसपरिव्राजक—
**पण्डितराज-स्वामि-श्रीभगवदाचार्य्यः**

# धन्यवाद

यह कल्पित आनन्दभाष्य इतना अशुद्ध छपा है और इतना लम्बा चौड़ा उसमें जाल बिछाया गया है कि सामान्य कोई उसे न तो शुद्ध कर सकता है और न उसके असली रूप को पकड़ सकता है। इसमें श्रीजानकीभाष्य तो है ही, परन्तु उसमें कहीं कहीं सद्योधनवार पण्डित श्री रघुवरदास जी के भी शब्द और वाक्य हैं। कहीं कहीं श्रीभाष्य की भी पङ्क्तियाँ हैं। कहीं कहीं वेदान्तसार की भी पङ्क्तियाँ हैं। कल्पित आनन्दभाष्य, श्रीजानकीभाष्य, श्रीभाष्य, वेदान्तसार आदि ग्रन्थों का मिलान करके शुद्ध श्रीजानकीभाष्य का संक्षिप्त सार बनाना अत्यन्त दुरूह कार्य था। ७८ वर्ष की उम्र में मेरे लिये तो अवश्य ही यह कठिन कार्य था और जब कि मेरा कोई अन्य सहायक नहीं। मैंने बहुत श्रम किया, आनन्दभाष्य की काट-छाँट की तब उसमें से यह विशुद्ध श्रीजानकीकृपाभाष्य संक्षिप्तसार निकल सका।

काटते, छाँटते, सुधारते, लिखते, मेरे लिये थक जाना बहुत स्वाभाविक बात थी। इसके सुधारने में कितनी ही भूलें भी रह गयीं। भाष्य सुधारने में लग गया तो सूत्र की ओर ध्यान नहीं गया और वह अशुद्ध ही रह गये।

इस ग्रन्थ का प्रूफ संशोधन मैंने नहीं किया है। ज्योतिष प्रकाश प्रेस, काशी के अध्यक्ष श्रीमान् पण्डित बालकृष्ण शास्त्रीजी ने ही किया है। उन्होंने कितनी ही अशुद्धियों को तो शुद्ध कर लिया परन्तु तो भी

कितनी ही रह गयी हैं। जो पाण्डुलिपि मैंने तैयार की थी और जिसपर से यह ग्रन्थ छपा है, उसे मैंने सुरक्षित रखा है। उसके देखने से ही मूर्छा आ जाती है! उपर्युक्त श्रीशास्त्रीजी ने महापरिश्रम से इसका संशोधन किया और आशातीत शुद्धता के साथ यह ग्रन्थ मुद्रित हो सका। इसके लिये मैं श्रीशास्त्रीजी का अत्यन्त आभार मानता हूँ और उन्हें शतशः धन्यवाद देता हूँ। सच तो यह है कि जितना श्रम श्रीशास्त्रीजी-ने किया है उतना मैं नहीं कर सकता था, अत एव इतनी शुद्धताके साथ यह ग्रन्थ छप भी नहीं सकता था। अतः मैं इस ग्रन्थके पाठक विद्वानोंसे प्रार्थना करूँगा कि इसमें जहाँ कहीं थोडी भी भूलें रह गयी हैं और वे केवल मेरी भूलें हैं, मेरी ही अनवधानता से पाण्डुलिपि में वह भूलें रह गयी थीं, अत मेरी वृद्धता, अनेक कार्यपरायणता आदि की ओर ध्यान देकर उन्हें सुधार लेंगे और मुझे क्षमादान देंगे।

७ जून १९५८ ई० } भगवदाचार्य

# उपकारस्मृति

विन्दुश्रीप्रवर्तकाचार्य श्रीरामानन्दसम्प्रदायकमलदिवाकर आर्याध्यक्ष श्रीस्वामी रामप्रसादाचार्यजी महाराजकी गादीके आचार्य स्वामी श्रीगोपालप्रसादजी महाराजके कृपापात्र आयुर्वेद-विद्वान् परोपकारपरायण परमवीतराग स्वसम्प्रदाय सम्प्रदायाचार्य-निष्ठ स्वामी श्रीदयानन्ददासजी महाराजकी परम-उदारतासे यह दिव्यग्रन्थ शीघ्र मुद्रित हो सका है। अत मैं सम्प्रदायके इस महान् उपकारके लिये उन्हें हार्दिक धन्यवाद देता हूँ। स्वामी श्रीदयानन्ददासजी महाराज अब वृद्ध हो गये हैं परन्तु उनका धार्मिक उत्साह तो नवयुवक ही है। अत हमें आशा है कि हम लोग आपके पवित्र धन और उदारताका साम्प्रदायिक कार्यमें पुनरपि उपयोग करनेके लिये भाग्यशाली बनेंगे।

अहमदाबाद
७ जून १९५८ } भगवदाचार्य

## सूत्रपाठसंशोधनम्

| अशुद्ध पाठ | शुद्ध पाठ | पृष्ठ |
|---|---|---|
| यत्तु | तत्तु | ४१ |
| उपपत्त | उपपत्त | ९७ |
| स्थानादि व्यप | स्थानादिव्यप | ९७ |
| वश्वानर | वैश्वानर | १०४ |
| धृते | धृत | ११८ |
| विरोघ | विरोध | १३७ |
| वृतावप्य | वृत्तावप्य | १४० |
| भ्यामपि– | भ्यामपि | १७३ |
| नवकाशदोप | नवकाशदोष– | १८२ |
| वयरत्व | वयरत्व | २०१ |
| थाह्याह | था ह्याह | २२९ |
| देह योगाद्वा | देहयोगाद्वा | २७४ |
| सुर्यकादि | सुयाकाशादि | २८१ |
| तयाहि | तथा हि | २८४ |
| शास्त्र हि | शास्त्रासु हि | ३१८ |



# महामृत्युञ्जय दर्शन

मैं सत्यको ही महामृत्युञ्जय नाम दे रहा हूँ। उसीका दर्शन हम यहाँ करना कराना चाहते हैं।

आनन्दभाष्यनामक ग्रन्थ सन् १९२९ ई० में अहमदाबादके उत्कृष्ट प्रेससे छपकर प्रकाशित हुआ था। स्वामी श्री रघुवरदासजी वेदान्तीने उसका संशोधन किया था। उन्होंने उस ग्रन्थमें अपनी एक भूमिका भी संस्कृत भाषामें लिखी है उसका नाम रखा है—तत्त्वप्रकाशिका। उस आनन्दभाष्यका वास्तविक इतिहास मैंने सन् १९५१ ई० में मुद्रित श्रीरामपटलम्—सिंहावलोकनम प्रकाशित कर दिया है। वह आनन्दभाष्य कल्पित भाष्य है। श्रीरामानन्दस्वामीजीका उसके साथ कोई भी सम्बन्ध नहीं है। यह बात मैं लगभग १९ वर्षोंसे कहता और लिखता आ रहा हूँ। अप्रैल १९३९ में मैंने प्रथमबार इस बातको तत्त्वदर्शीके विशेषाङ्कमें लिखा था। उस समय इस ग्रन्थके संशोधक पण्डित श्री रघुवरदासजी जीवित थे। बहुत दिनों तक जीवित रहे थे। उन्होंने मेरे लेखके उत्तरमें कभी भी एक शब्द भी नहीं लिखा। मेरी बातको सुनने वालोंमेंसे कुछ सत्य घटनासे परिचित हैं, कुछ अपरिचित हैं। अपरिचित समाज कुछ नहीं बोल सका है। परन्तु परिचितोंकी एक छोटी सी टुकड़ी सदा मेरे सामने यह बात रखती आ रही है कि वह आनन्दभाष्य श्रीरामानन्दस्वामीजी का ही निर्मित है जो श्रीसम्प्रदायके एक महान् आचार्य थे।

महान्त श्रीवासुदेवाचार्यजी अयोध्या, महान्त श्री वैष्णवाचार्यजी अहमदाबाद और श्री नजरङ्गदासजी रमतेराम इन तीनों सन्तोंने यह आग्रह ले रखा है कि सत्यको असत्य और असत्यको सत्य सिद्ध करना परमावश्यक है। महान्त श्री वासुदेवाचार्यजी पण्डित हैं, विद्वान् हैं।

उन्होंने अपने लिये एक डिग्री बना ली है—दार्शनिक सार्वभौम। अब वह सार्वभौमके नाम से प्रसिद्ध हो चले हैं। महान्त श्री वैष्णवाचार्यजी विद्वान् भी हैं और कुछ लिखते रहनेके अभ्यासी भी हैं। उन्होंने अपनी दो एक छोटी-छोटी पुस्तकोंमें उस आनन्दभाष्य नामक ग्रन्थमेंसे कहीं कुछ उद्धरण भी किया है। उन्होंने यह भी घोषित किया है कि उस आनन्दभाष्य पर श्री टीलाजी और श्री मङ्गलदासजीकी टीकाएँ हैं। आबूके श्री रघुनाथमन्दिरसे एक सिद्धान्तदीपक ग्रन्थ प्रकाशित हुआ है। उसके कर्त्ता स्वामी अनन्तानन्दजी बताये गये हैं। उसमें एक श्लोकमें लिखा है कि श्री रामानन्दस्वामी आनन्दभाष्यके कर्त्ता हैं। उस सिद्धान्त-दीपककी हिन्दी व्याख्या श्री रघुनाथमन्दिरके ही वर्तमान महान्त श्री रामशोभादासजीके नामसे प्रकाशित है। अन्यत्र भी जहाँ-तहाँ लोगोंने आनन्दभाष्यका नाम इन २० वर्षोंमें लिखा और प्रकाशित किया है। तीसरे बजरङ्गदासजी रमतेराम ही हैं। कभी मनमें आया और कहींसे कुछ पैसे मिल गये, तो कुछ लिख डाला। उनके लेखमें सिर-पैर विनाकी बातें रहती हैं। इन्होंने कितनी ही विज्ञप्तियाँ छपा डाली हैं और आनन्द-भाष्यके सम्बन्धमें मुझसे शास्त्रार्थ करनेके लिये चैलेंज भी दे दिया है। कभी-कभी मेरा पराजय भी छाप दिया है। यह तो मियाँ-मिट्ठूवाली बात है। अभी उन्होंने एक छोटी सी पुस्तक बालिग्धके विषय में लिखी है। भूपतवाला हरिद्वारके श्रीमान् महान्त पण्डित लक्ष्मणदासशास्त्रीजीसे भी कुछ रुपये उस पुस्तकको छपानेके लिये उन्होंने प्राप्त किये। पुस्तक छप गयी। उसमें मुझे भरपेट कोसा गया। महान्त पण्डित श्री लक्ष्मणदासजी-ने मुझे लिखा, शायद विरक्तपत्रमें भी प्रकाशित किया कि "यदि मुझे मालूम होता कि वह भगवदाचार्यको गालियाँ देंगे तो मैं एक पैसा भी सहायता न देता"।

डाकोरके श्रीमान् श्री महान्त रामनारायणदासजी टीलागाद्याचार्य माने जाते हैं। मङ्गलपीठाधीश भी वह हैं। अतः मैंने उनसे पत्र लिखकर पूछा

कि आपके पास आनन्दभाष्यके ऊपर टीलाजीकी कोई टीका और उसके ऊपर मङ्गलदासजीकी कोई टीका है ? उन्होंने उत्तर दिया कि सब ग्रन्थ थे परन्तु पण्डित वैष्णवाचार्यजी छपवानेके लिये अहमदाबाद ले गये हैं। मैं तो अहमदाबादमें ही रहता हूँ। श्री रामानन्दपत्रिकामें एक लेख लिखकर मैंने पण्डित वैष्णवाचार्यजीसे उन दोनों या तीनों ग्रन्थोंको देखनेके लिये इच्छा प्रकट की परन्तु वह निष्फल गयी क्योंकि ये तीनों ग्रन्थ इस धरातलपर तो नहीं ही हैं। यदि हों भी तो बनावटी होंगे और उन्हें मेरे जैसोंको दिखानेका किसीको साहस ही नहीं हो सकता। यही कथा सिद्धान्तदीपक की भी है। एक झूठे आनन्दभाष्यको सच्चा साबित करनेके लिये अनन्त झूठ का सेवन करके पापार्जनसे किसी को भय ही नहीं हो रहा है। यदि सम्प्रदाय पाप और पापाचारकी वृद्धिके लिये ही हो तो उसका आज ही नाश हो जाना चाहिये। दम्भ और पाखण्ड, असत्य और दुराचारके लिये सम्प्रदाय नहीं होना चाहिये। इन सब दुर्गुणोंकी निवृत्तिके लिये ही सम्प्रदायका अस्तित्व होना चाहिये। यदि मान लें कि श्री रामानन्द सम्प्रदायमें रामानन्द स्वामीसे पूर्व अथवा उनके पश्चात् बहुत दिनों तक कोई संस्कृतका महाविद्वान् और ग्रन्थ लेखक नहीं आया तो हो क्या गया ? यह सम्प्रदाय तो भक्तसम्प्रदाय है। इसमें भक्त हुए या नहीं, यह देखना चाहिये।

मैंने अपने समस्त प्रतिपक्षियोंको चैलेंज दे रखा है कि आनन्दभाष्य (उत्कृष्ट मुद्रणालयमें छपाकर श्री रघुवराचार्य द्वारा प्रकाशित) को यदि श्रीरामानन्दाचार्य कृत सिद्ध करना है तो उसकी वह प्राचीन प्रति मुझे दिखाइये, किसीको भी दिखाइये जिसके आधारपर यह आनन्दभाष्य छपाया गया है। परन्तु आजतक किसीका भी साहस ऐसा करनेका नहीं हुआ। हो भी नहीं सकता है, क्योंकि यदि कोई प्राचीन प्रति दिखायी जा सकती है तो वह श्री जानकीभाष्यकी ही प्रति होगी और उसमें काट-छाँट किया हुआ स्पष्ट ही दीख पड़ जायगा। कोई भी उसकी

प्राचीन प्रति हस्तलिखित दिखायी नहीं जा सकती है और मुद्रित प्रति प्रामाणिक मानी नहीं जा सकती है अतः **भइ गति साँप छुछुन्दर केरी** वाली बात हुई है। प्रतिपक्षी हैरान और परेशान हैं।

मैंने श्रीरामानन्दपत्रिका (वर्ष अङ्क) में घोषित कर दिया था कि यदि कोई भी मेरे प्रतिपक्षी आनन्दभाष्यकी हस्तलिखित मूल प्रति नहीं दिखावेंगे तो मैं इस आनन्दभाष्यको सन्दिग्ध जानकीभाष्यके नामसे मुद्रित कराकर प्रकाशन करूँगा। अभी तक किसीने उसे दिखानेका साहस नहीं किया है। कोई झूठा ही यह न कह दे कि मैंने मूल हस्तलिखित आनन्दभाष्यको भगवदाचार्यको दिखा दिया था, अतः मैंने यह भी घोषणा कर रखी है कि मैं जिला कलक्टर और किसी अन्य सम्प्रदायके प्रतिष्ठित विद्वान्के साथ उस ग्रन्थको देखूँगा। यदि कोई कहेगा कि मैं मूल हस्तलिखित आनन्दभाष्यको भगवदाचार्यको दिखा चुका हूँ तो उस ग्रन्थपर मेरा, जिला कलक्टरका तथा किसी अन्य विद्वान्का हस्ताक्षर दिखाना ही पड़ेगा। यदि उस ग्रन्थपर मेरा हस्ताक्षर नहीं है तो अवश्य ही यह सिद्ध मानना पड़ेगा कि मैंने उसे देखा ही नहीं है।

पण्डित श्री रघुवरदासजीने कल्पित आनन्दभाष्यकी अपनी तत्त्वप्रकाशिका भूमिकाके अन्तमें टिप्पणीमें लिखा है कि—

"अयोध्यामें ही किसी वैष्णवमन्दिरमें एक पुस्तक है ऐसा मैंने सुना परन्तु देखा नहीं। मेरे एक मित्रने उसे देखा और कहा कि वह रामानन्दभाष्य नहीं है, प्रत्युत किसीने वेदान्तसूत्रोंको उद्धृत करके उसकी टीकाके बहानेसे उपनिषद् और गीताके वाक्योंको नीचे उद्धृत करके जानकीभाष्यके नामसे उसे प्रसिद्ध किया है। वह भाष्य प्रतिपद अशुद्ध है, उत्सूत्र ( सूत्रके भावोंसे विरुद्ध ) है, अपार्थक ( अनर्थक ) है और बालखेल विलसित है। यह सुनकर मैं उसके संग्रह करनेसे अलग

ही रहा। मैं मानता हूँ कि इसी श्रेयोनिधान आनन्दभाष्यको जड़-मूलसे उल्टा पुल्टा करके किसी ख्यातिलोभीने दुर्वचनरूप चीथड़ेवाले इस ग्रन्थरूप कन्थाको तैयार किया है"।

इसपर मैंने अयोध्यासे निकलनेवाले सत्कृतम् नामक साप्ताहिक पत्रमें लिखा कि यदि जानकीभाष्य उत्सूत्र है, अप्रामक है, प्रतिपद अशुद्ध है और बाललीला विलसित है, तो बाद इस आनन्दभाष्यमें भी जानकी भाष्यके ही शब्द, धातु, अन्वय, क्रियापद, समस्तपद, श्रुति, स्मृति, सब मिल जायँ, आनुपूर्वी पाठ भी यदि इन दोनों ग्रन्थोंका सम हो तो यह आनन्दभाष्यभी प्रतिपद अशुद्ध, उत्सूत्र, और बाललीलाविलसित सिद्ध होगा या नहीं? किसी भी आग्रही वन्धुने मेरे उस लेखका उत्तर नहीं दिया।

इसी तत्त्वप्रकाशिका की भूमिकामें प० श्रीरघुवरदासजीने लिखा है कि "इस आनन्दभाष्यकी एक हस्तलिखित पुस्तक जो बहुत अशुद्ध नहीं थी, और जिसके कितने ही स्थलोंमें अक्षर उड़ गये थे, हमारे गुरुने, जिनको कश्मीरमें रहनेका रंग लगा था, मुझे दिया। उस समय मैं न्याय-वेदान्तादि पढ़नेमें लगा था अतः अपने गुरुके ही बड़े भारी पुस्तकालयमें उसे रख दिया।"

पण्डित श्री रघुवरदासजीने जन्मभर अपने गुरुस्थानको छिपानेका प्रबल किया है। इसका कारण यह था कि यह स्वयं धनाढ्य महन्त थे और उत्तम विद्वान् थे। इनके गुरुजी साधारण स्थितिके और साधारण विद्या सम्पन्न महान्त थे। इन्होंने अपने इस लेखमें न तो अपने गुरु या आचार्यका नामोल्लेख किया और न स्थान-मन्दिरनामनिर्देश किया है। यदि गुरुजी कश्मीरमें रहनेके रसिक थे और उनका बड़ा भारी पुस्तकालय था तो वह किसी मन्दिरमें ही रहते होंगे, या किसी आश्रममें रहते होंगे। उस मन्दिर और उस आश्रमका नाम तो बताना चाहिये। बहुत

बडे पुस्तकालयके लिये छोटा मन्दिर तो अवश्य ही अनुपयुक्त है। उन्होंने कोई नाम ग्राम नहीं लिखा है। वस्तुत वह कश्मीरमें रहते ही नहीं थे। कश्मीरमें उन्हें न तो कोई सन्तमहान्त जानते हैं और न वहाँ के कोई प्रातष्ठित विद्वान् जानते हैं। यह कथा अनादिकालकी तो है ही नहीं। ३२ या ३५ वर्षोंसे अधिककी यह बात ही नहीं है। तब यह भी तो नहा पता लग रहा है कि वह परमगरीयान् आचार्य पुस्तकालय गया कहाँ? यह सब बातें कल्पित हैं। उनके गुरुजी या आचार्यजी महान्त श्री हनुमानदासजी सौराष्ट्रके चीतल ग्राममें एक छोटसे महान्त थे। सुदामापुरी जाते समय चीतल रेलवे स्टेशन आता है। वहाँ ही वह रहते थे। पण्डित श्री रघुवरदासजी वहाँ ही, उसी ग्राममें, उन्हीं महान्त जीके बाल्यावस्थाम शिष्य बने थे। अन्तमें वह विपठित होकर अयोध्या गये थ और वहाँ बडा स्थान के श्री त्रिदुगाचार्य दिवङ्गत स्वामी श्री राममनोहरप्रसादाचार्यजी महाराजकी कृपासे बडा स्थानमें ही रहकर विद्याध्ययन करने लग गये थे। थोडा सा व्याकरण और मीमासा पढाकर स्वामी श्रीराममनोहरप्रसादजी महाराजने उन्हें मुजफ्फरपुर न्याय पढनेको भेज दिया था। अयोध्याके बडा स्थानके आचार्यचरण श्रीराममनोहरप्रसादजी महाराजने ही उन्हें विद्वान् भी बनाया था और प्रतिष्ठित भी।

अस्तु, सत्य बात तो इतनी ही है कि यह आनन्दभाष्य श्रीजानकी भाष्यका ही साम्प्रत स्वरूप है। श्रीजानकीभाष्यकी श्रीरघुवरदासजीने निन्दाकी है और उसके प्रणेता स्वामी रामप्रसादजी महाराजके लिये अपशब्द प्रयोग किया है वह तो उनके ही गुण दोष के परिचायक हैं। अच्छा आदमी न किसीको गाली देता है और न किसीकी निन्दा करता है।

आज मैं उस कृत्रिम आनन्दभाष्यको उसके वास्तविक स्वरूप में ले जा रहा हूँ। जिसको कुछ लोगोंने आनन्दभाष्य कहा और लिखा है

तथा अन्योंसे कहलाया और लिखाया है उसी ग्रन्थको मैं "श्री जानकी भाष्यका संक्षिप्तसार" यह नाम दे रहा हूं। यही सत्य है। यही उचित है। यही न्याय है और यही ग्राह्य है। आजसे यह आनन्दभाष्य समाप्त होता है। सबको, सब विद्वानोंको, सब आचार्योंको, सब साम्प्रदायिकोंको आजसे यह जान लेना चाहिये कि स्वामी रामानन्दजी महाराजका बनाया हुआ वेदान्तदर्शनपर आनन्दभाष्य अभी तक दुष्प्राप्य है। वह अब दुष्प्राप्य ही रहेगा। मैंने भी आनन्दभाष्यके सम्बन्धमें झूठी-सच्ची बातें लिखी हैं, कही हैं, उनका भी आजसे अन्त हो रहा है। स्वामी श्री रामप्रसादजी महाराजके श्रमको छिपा दिया गया था, वह आज प्रकट हो रहा है। श्री रामानन्द सम्प्रदायपर इस जानकीकृपाभाष्यके द्वारा उनका जो महान् उपकार है, उसे भुला देनेका प्रयत्न किया गया था परन्तु वह सब प्रयत्न आजसे निष्फल हो रहे हैं। किसीके उपकारको भुला देनेमें निरी राक्षसता है।

श्रीजानकीकृपाभाष्यको आनन्दभाष्य बनानेमें पण्डित रघुवरदासजी को क्या-क्या उलट-फेर करना पड़ा था उसका थोड़ासा यहाँ विवरण देना उचित भी है और उत्तम भी है। विद्वत्पाठक ध्यानसे इसका निरीक्षण करेंगे, ऐसी आशा है।

१—श्रीमद्रामप्रसादाचार्य विरचितं शारीरकमीमांसायाः श्रीजानकी-भाष्यम् के स्थानपर श्रीमद्भगवद्रामानन्दाचार्यविरचित शारीरकमीमांसाया आनन्दभाष्यम् लिखा गया।

२—श्रीजानकीभाष्यमें मङ्गलाचरणके सात अनुष्टुप् छन्दमें श्लोक हैं जो निम्नलिखित हैं—

श्रीरामाख्यं परं ब्रह्म जगज्जन्मादिकारणम्।
स्वभक्तैध्येयमाप्यं च वन्दे दिव्यगुणाकरम् ॥१॥
श्री राममान्निध्यवशाज्जगदानन्ददायिनीम्।
तां सृष्टिस्थितिसंहारकारिणीं सर्वदेहिनाम् ॥२॥

सीतां स्वादिगुरुं वन्दे शरणागतवत्सलाम् ।
यत्परम्परया लब्धो मन्त्रोऽस्माभि षडक्षर ॥३॥
वेदवेदान्तगुह्यार्थो यत्कृपात प्रकाशते ।
त सर्वनिगमाचार्यं हनूमन्त गुरं भजे ॥४॥
सीतारामैकर्गतिक सीतारामपरायणम् ।
सीतारामैकसम्प्राप्यं स्वाचार्यं तुलसीं भजे ॥५॥
शब्दब्रह्मपरब्रह्मनिष्णात सूत्रकारकम् ।
व्यास सत्यवती सूनु प्रणमामि पुन पुन ॥६॥
मूक करोति वाचाल पङ्गु लङ्घयते गिरिम् ।
यत्कृपा तमहं वन्दे श्री राम करुणानिधिम् ॥७॥

इन श्लोकोंकी विशेषताकी ओर भी ध्यान देना चाहिये। श्री रामानुजसम्प्रदायसे श्रीरामानन्दसम्प्रदायको जिस गुरुपरम्पराके आधारपर पृथक् किया गया था उसका इसमें सक्षेपमें उल्लेख है। गुरुपरम्पराके आदिमें श्री राम है। इस प्रथम श्लोकमें भी श्री रामका स्मरण है। परम्परामें रामके पश्चात् सीता आती हैं। यहाँ भी द्वितीय और तृतीय श्लोकसे श्री सीताका स्मरण हुआ है। परम्परामें सीताके शिष्य श्री हनुमान् निर्दिष्ट हैं। यहाँ भी चतुर्थ श्लोकमे श्रीहनुमान्‌जीका स्मरण किया गया है। गुरुपरम्परामें व्यासजी भी पठित हैं, यहाँ भी षष्ठ श्लोकमें व्यासजीका स्मरण है। श्रीरामानन्दसम्प्रदायाचार्य श्री रामानन्दस्वामीजीको पाँचवें श्लोकमें स्वाचार्यम् कहकर स्मृत किया गया है। गुरुपरम्पराका मूल सौ वर्षोंसे सम्प्रदायमें प्राप्त है, यह सिद्ध करनेके लिये उत्तम साधन श्रीजानकीभाष्यकारने यहाँ उपस्थित कर दिया है। परिवर्तनकार (पण्डितरघुवरदासजी) ने इन सात श्लोकोंके बदले निम्नलिखित दो श्लोक रखे हैं—

यस्माद्विश्वमुदेति येन लभते संरक्षणं शाश्वतं,
यस्मिन्नप्ययमेति यो हि सततं कारुण्यधारां निधि ।

य कल्याणगुणाकरस्त्रिजगत श्रेय पर प्रापक-
स्त ब्रह्मार्चितपादपद्मयुगल रामाख्यमीश नुम ॥१॥
श्रीरामाख्य पर ब्रह्म सदाम्नायान्तदीपितम् ।
स्वभक्तैश्वर्यमाप्य च वन्दे दिव्यगुणाकरम ॥२॥

इन दोनोंमे से प्रथम श्लोक तो उनका है और द्वितीय श्लोक श्री जानकीभाष्यका है। केवल द्वितीय चरणमे जगज्जन्मादिकारणम् के स्थानपर सदाम्नायान्तदीपितम् लिख दिया है। इसके बदलनेमे हेतु स्पष्ट है। प्रथम श्लोकमे भी जगज्जन्मादिकारणता कहा गया है, द्वितीय श्लोकमे भी वही विषय रहे तो पुनरुक्त होता था। अत बदल डाला।

(३) चतु सूत्री पर श्रीजानकीभाष्यको परिवर्तित करनेमे बहुत बडा प्रयत्न किया गया है। चतुर्थ सूत्रका तो परिवर्तन करके सर्वथा ही नया भाष्य बना डाला है, ऐसा प्रतीत होता है। परन्तु जानकीभाष्यमे वह विषय जहां-तहाँ आ ही गया है। नवीनता कुछ नही है। चतुस्सूत्रीके शेष तीन सूत्रोंपर भी कला दिखायी गयी है। प्रथम सूत्रके जानकीभाष्यके कितनही अश द्वितीय या तृतीयसूत्रके कल्पित आनन्दभाष्यमे रखे गये हैं। ऐसा भी किया गया है कि द्वितीय तृतीय सूत्रके जानकीभाष्यके कुछ अश प्रथमसूत्रके कल्पित आनन्दभाष्यमें रखे गये हैं। उदाहरणके लिये मैं कुछ स्थल यहाँ निर्दिष्ट करता हू।

(क) जानकीभाष्यमें प्रथमसूत्रके भाष्यमें ही अद्वैतवादीके अध्यासादि तर्कोंका खण्डन किया गया है। कल्पित आनन्दभाष्यमें द्वितीयसूत्रके भाष्यमे वह खण्डन रखा गया है।

(ख) जानकीभाष्यमे अथ परा यया ( मु० १।१।६ ) यथोर्णनाभि सृजते गृह्णते च ( मु० १।१।७ ) "यथा पृथिव्याम्०" 'तस्मादेतद्ब्रह्म नाम रूपमन्न च जायते" "एतस्माज्जायते प्राण०" ( मु० २।१।३ ) इत्यादि श्रुतियोंका उल्लेख करके लिखा गया है—इत्येवमादिश्रुति

प्रतिपाद्यं निर्गुणं ब्रह्म यस्मिन् सर्वं चराचरं जगदध्यस्तमस्ति यच्चराचरात्मकजगत्कल्पनाधिष्ठान सर्वकल्पनाधिष्ठानरज्जुवत् रजतकल्पनाधिष्ठानशुक्तिकावत् तन्निर्गुण ब्रह्म जिज्ञास्यमित्यतो जगतो ब्रह्मण्यध्यस्तत्वज्ञानायाध्यासस्वरूप वर्णयामासु ।

कल्पित आनन्दभाष्यमें भी यही सब श्रुतियाँ हैं और ये ही सब वाक्य और शब्द हैं। कहीं कहीं परिवर्तन किया गया है। परन्तु ये सब प्रकरण प्रथमसूत्र से उठाकर द्वितीयसूत्रभाष्यमे रखा गया है।

(ग) जानकीभाष्यमे भी शङ्करभाष्यका उद्धरण दिया गया है और वे ही सब उद्धरण कल्पित आनन्दभाष्यमे भी उपस्थित हैं।

(घ) जानकीभाष्यमें प्रथमसूत्रभाष्यमे लिखा है—"निर्गता प्राकृता सत्त्वादयो गुणा यस्मात्तन्निर्गुणम्"। कल्पित आनन्दभाष्यमे जन्माद्यधिकरणमें लिखा गया—निर्गता निकृष्टा सत्त्वादय प्राकृता गुणा यस्मात्तन्निर्गुणम्। जानकीभाष्यमे उसी स्थानपर लिखा है—निकृष्टगुणरहितत्व निर्गुणत्वम्। कल्पित आनन्दभाष्यमे लिखा गया जन्माद्यधिकरणमें—"निकृष्टगुणराहित्यमेव निर्गुणत्वम्"।

(च) जानकीभाष्यमे प्रथमसूत्रमें बहुत दूर जाकर अद्रेश्यम् इत्यादि श्रौतपदोंकी व्याख्या इस प्रकार की गयी है—

अद्रेश्यम् अदृश्यम्। "आत्मा वा अरे द्रष्टव्य" "क्षीयन्ते चास्य०" (मु. २।८) "एष सर्वेषु भूतेषु, दृश्यते त्वग्रया बुद्धया" (क० २।३।१२) इति तस्य सूक्ष्मदर्शिभि सूक्ष्मया बुद्धया दृश्यत्वश्रवणात्।

कल्पित आनन्दभाष्यम उपर्युक्त सभी श्रुतियाँ इसी क्रमसे लिखकर लिखा गया 'इत्यादौ स्वकण्ठरवेणैव तस्य दर्शनीयत्वप्रतिपादनात्। अतोद्रेश्यमित्यस्य स्थूलबुद्धया द्रष्टुमशक्यम्। लौकिकप्रत्यक्षाविषयमिति यावत्। सूक्ष्मबुद्धिविषयत्व तूदाहृतश्रुत्यनुरोधेन वर्तत एवेति भाव ।

(छ) 'अग्राह्यम्' की व्याख्या जानकीभाष्यमें यों है—अपरिच्छिन्नत्वे-नातिसूक्ष्मत्वेन चाकाशवदग्राह्यमित्यथ.। कल्पित आनन्दभाष्यमें यही आनुपूर्वी उपस्थित है।

(ज) 'अगोत्रम्' की व्याख्यामें जानकी भाष्यमें लिखा है—स्वसमान द्वितीयब्रह्माजनकत्वात् पुत्रपौत्रादिपरम्पराया अप्रवर्तकत्वाद्वागोत्र-मवंशमित्यर्थः। कल्पित आनन्दभाष्यम भी यही आनुपूर्वी उपस्थित है।

(झ) 'अवर्णम्' की व्याख्यामें जानकीभाष्यमें लिखा है—ब्राह्मणादि-वर्णरहित प्राकृतनीलश्वेतादिवर्णैःपरहित वा। कल्पित आनन्दभाष्यमें भी यही आनुपूर्वी उपस्थित है परन्तु द्वितीयसूत्रभाष्यमें।

चतु सूत्रोंसे आगेका जानकीभाष्य प्राय' ज्योंका-त्यों कुछ घटा-बढ़ाकर कल्पित आनन्दभाष्यमें रखा गया है। विद्वानोंको चाहिये कि वह जानकीभाष्य ओर कल्पित आनन्दभाष्य दोनोंको एक साथ रखकर दोनों पढ़ें। तब यह अवश्यही निश्चय होगा कि जानकीभाष्यको ही आनन्द भाष्य नाम दिया गया है। अन्तर इतना ही है कि जानकीभाष्य छोटे पतले अक्षरोंमे रायल ८ पेजी साइजमें ५९७ पृष्ठोंम पूरा हुआ है ओर कृत्रिम आनन्दभाष्य डेमी ८ पेजी साइज व ४३२ पृष्ठोंमें स्थूल अक्षरोंमें पूरा किया गया है।

कितने ही बुद्धिभूधर महाशय कहते हैं कि इस आनन्दभाष्यके आधारपर श्रीरामप्रसादस्वामीजीने जानकीभाष्य लिखा है और अपने आचार्य रामानन्दके शब्दों, पदों, समस्तपदोंको ज्योंका त्यों रख लिया है। ऐसे महाविद्वानोंके लिये एक ही उत्तर पर्याप्त है—यदि रामानन्दस्वामी की कीर्ति बढ़ानेके लिये ही जानकीभाष्य लिखा गया है और आनन्दभाष्यके पद-पदार्थ ले लिये गये हैं तो रामप्रसादजी महाराज इस आनन्दभाष्यका ५९७ पृष्ठोंमें कहीं भी तो नाम लेते। यदि आनन्दभाष्य जैसी कोई भी वस्तु अस्तित्वमें उस समय होती तो अवश्य ही वह परमादरके साथ उसका उल्लेख करते। ऐसा कहीं भी जानकीभाष्यमें किया नहीं गया है।

अत यह कहना कि आनन्दभाष्य रामानन्दाचार्यका ग्रन्थ है, रामप्रसादजी भी रामानन्दीय थे अत उन्होंने अपने आचार्यके शब्दों, पदोंको ले लिया और आनन्दभाष्यसे अधिक ग्रन्थ लिखकर आनन्दभाष्यका ही विस्तार किया, सर्वथा मूर्खतापूर्ण और अविवेकपूर्ण है।

वैयाकरण सिद्धान्तकौमुदीकी एक टीका तत्त्वबोधिनी है। वह टीका अधिकांशमें मनोरमाका ही सार है। असत्यताका समादर करनेवाले लोग कहते हैं कि जैसे तत्त्वबोधिनीकारने मनोरमाके शब्द और भाव ले लिये और वह अनुचित और अप्रमाणिक नहीं माना गया वैसे ही जान कीभाष्यमें आनन्दभाष्य शब्द, पद, धातु आदि और अक्षर-अक्षर पङ्क्ति और वाक्य ले लिये गये, उनमें कुछ वृद्धि की गयी, इसमें कुछ भी अनुचित नहीं है। इसपर मुझे दो बातें कहनी हैं—१. अनुचितका अर्थ पाप तो नहीं है। चोरी करनेवालोंको गलित कुछ तो हो ही नहीं जाता। अप्रतिष्ठा होती है, अनुकरणकर्ता और चोर वह माने जाते हैं। अत असत्यताके पक्षपाती भी यह तो कहते ही हैं कि मनोरमाका ही रूपान्तर तत्त्वबोधिनी है। इतना कलङ्क तो सदाके लिये ही तत्त्वबोधिनी कारके विशाल मस्तकमें लगा हुआ है ही। २. तत्त्वबोधिनीकार टीकाकार हैं भाष्यकार नहीं हैं। टीकाकार और भाष्यकार की मर्यादामें बहुत बडा अन्तर होता है।

सूत्रार्थो वर्ण्यते यत्र पदैः सूत्रानुसारिभिः।
स्वपदानि च वर्ण्यन्ते भाष्यं भाष्यविदो विदुः॥

इस भाष्यलक्षणके अनुसार भाष्यकारको अपने पदोंका भी वर्णन विवरण करना पडता है। सूत्रार्थ लिखना पडता है। तत्त्वबोधिनीमें ऐसा नहीं हुआ है। वहाँ तो अप्रतिपत्त्यादिनिवारणप्रयोजनक तत्समानार्थक-पदान्तरसे सविस्तर तत् तत् पदों वाक्योंका अर्थ कथन हुआ है। टीका, व्याख्या, व्याख्यान ये तीनों शब्द समानार्थक हैं।

पदच्छेद पदार्थोक्तिर्विग्रहो वाक्ययोजना ।
आक्षेपोथ समाधानं व्याख्यान षड्विध मतम् ॥

यह व्याख्यानका लक्षण है। तत्त्वबोधिनी टीका है, व्याख्या है, व्याख्यान है। अत उसके साथ आनन्दभाष्यकी तुलना नहीं करना चाहिये।

शुक्लयजुर्वेदपर सायणका भी भाष्य है और महीधरका भी। सायणभाष्य आज उपलब्ध नहीं है। महीधरभाष्य उपलब्ध है। महीधरने आरम्भमें ही उपकार स्मरण करते हुए कह दिया है कि—

प्रणम्य लक्ष्मीं नृहरिं गणेशं भाष्यं विलोक्यौवटमाधवीयम् ।
यजुर्मनूनां विलिखामि चार्थं परोपकाराय निजेक्षणाय ॥

'मै उव्वट और माधव ( सायण ) के भाष्यको देखकर यजुर्वेद मन्त्रोका अर्थ लिखता हूं।" यदि उस समय आनन्दभाष्यका नामोनिशान होता तो श्रीरामप्रसादजी महाराज भी ऐसा ही अवश्य करते क्योंकि कल्पित आनन्दभाष्यके पक्षपाती लोग इतना तो मानते ही हैं कि स्वामी रामप्रसादजी महाराज रामानन्दस्वामीको अपना आचार्य मानते थे। इसीलिये उन्होंने अपने मङ्गलाचरणके पाँचवें श्लोकमें स्वाचार्यम् लिखा है।

सच बात यह है कि अग्निवंशियोंने, क्रूर हृदयवालोंने, सत्य असत्यमें तनिक भी भेद न समझनेवालोंने श्री रामप्रसादजीमहाराजके श्रमको, उनके उपकारको, उनकी विद्वत्ताको माध्यमसे करनेका बीड़ा उठा लिया है। 'उलटा चोर कोतवालको डाटे' वाली बात हुई है। चोरी करे आनन्दभाष्य और दोषी जाय श्रीजानकीभाष्य।

सबसे बढकर बात तो यह है कि अनेकों बार कहनेपर भी आज तक किसीने आनन्दभाष्यकी वह प्रति नहीं दिखाया जिसपर से उज्ज्वप्रेस अहमदाबादमें यह कल्पित आनन्दभाष्य छापा गया है।

इससे बढ़कर, इस आनन्दभाष्यके कल्पित होनेमें दूसरा प्रमाण नहीं मिलेगा।

इस प्रस्तुत आनन्दभाष्यकी कृत्रिमताके सम्बन्धमे मैंने तत्त्वदर्शीमें, रामानन्द पत्रिकामें, अपने अनेक पुस्तकोंमें, संस्कृतम् में बहुत कुछ लिखा है। बहुत वर्षों पूर्व कल्याणके सम्पादकने भी पं० वैष्णवदासजीके एक लेखपर टिप्पणि करके इसे अप्रामाणिक बताया है। यह कल्पित आनन्दभाष्य जब तक अस्तित्वमें रहेगा तबतक आचार्य श्री रामानन्द स्वामीजीकी प्रतिष्ठा भयमें ही रहेगी। जब तक संसार रहेगा तबतक इसकी प्रामाणिकतामें सन्देह बना ही रहेगा। अतः आग्रही बन्धुओंसे मेरा आग्रहपूर्वक कथन है कि वह पापसे बचने और अन्योंको बचानेके लिये इस कल्पित आनन्दभाष्यका आग्रह छोड दें और किन्हीं प्राचीन पुस्तकालयोंमें दूसरे सच्चे आनन्दभाष्यको ढूँढने लग जायँ।

प० रघुवरदासजीने लिखा है कि जानकीभाष्य प्रतिपद अशुद्ध है, उत्सूत्र है, अपार्थक है और बाललीलाविलसित है। पाठक देखेंगे ही कि यह कल्पित आनन्दभाष्य जानकीभाष्यसे अलग नही जा रहा है तो यह आनन्दभाष्य भी प्रतिपद अशुद्ध, उत्सूत्र, अपार्थक और बाललीलाविलसित क्यों नही ?

प० रघुवरदासजीने यह भी लिखा है कि किसीने वेदान्तसूत्रोंका उल्लेख करके उसकी टीकाके बहानेसे उपनिषद् और गीताके वाक्योंको उद्धृत करके जानकीभाष्यके नामसे उसे प्रसिद्ध किया है। कोई विद्वान् देख सकेंगे कि जानकीभाष्यमें जो उपनिषद्वाक्य अथवा गीतावाक्य उद्धृत किये गये हैं वे ही वाक्य इस कल्पित आनन्दभाष्यमें भी उपस्थित हैं।

प० रघुवरदासजीकी विद्वत्ताकी रूपरेखाको पहचाननेके लिये उनके इस लेखको पढिये—

"पुनरयोध्यायामेव कस्मिंश्चिद्वैष्णवमन्दिरेप्येकं पुस्तकमस्तीति श्रुतमस्माभिः, परं न दृष्टम्। एतदुपक्रम्य मन्मित्रेण दृष्टग्रन्थेना-भ्यधायि यन्न तद्रामानन्दभाष्यमपि......"

"मैंने सुना कि अयोध्यामें ही किसी वैष्णवमन्दिरमें एक पुस्तक ( रामानन्दभाष्यपुस्तक ) है, परन्तु मैंने नहीं देखा। इसके आधारपर मेरे मित्रने उस ग्रन्थको देखा और कहा कि वह रामानन्दभाष्य नहीं है किन्तु ( जानकीभाष्य है )।"

यहाँ विचार करना है कि प० रघुवरदासजी अयोध्यामें ही रहते थे। सब स्थानोंसे परिचित थे। वह पुस्तक जिस स्थानमें रहा होगा और जिस स्थानमें उनके मित्रने उसे देखा होगा, उस स्थानका नाम न तो वह स्वयं ले रहे हैं और न उनके मित्र ही ले रहे हैं। इसका कारण क्या है ? इतना ही नहीं, वह अपने उस मित्रका नाम भी नहीं ले रहे हैं। इसमें भी तो कुछ कारण होना चाहिये। उन कारणोंको मैं बताता हूँ। वह जानकीभाष्य—पुस्तक किसी अप्रसिद्ध स्थानमें नहीं थी। जानकी घाट जैसे परमप्रसिद्ध स्थानमें थी। उस स्थानका यदि नाम लेकर वह ऐसा अनर्गल लेख लिखते तो वह जेल की हवा खाते। एवं यदि वह उस भाष्यके कर्ता स्वामी रामप्रसादजी महाराजका नाम लेकर उनको गाली देते तो भी वह जेल में ही पहुँचाये जाते। एवं यदि अपने मित्र महाशयका भी वह नाम लेते तो उनकी विपत्तिका पार न होता। अतः सब गोल-गोल लिखकर पापका पहाड़ तैयार किया और उसे अपने ऊपर उठा लिया।

एक बात और कह दूँ। जिस हस्तलिखित पुस्तकके आधारपर यह कल्पित आनन्दभाष्य तैयार किया गया है उसमें प्रत्येक पादके अन्तमें लिखा हुआ है—

"इतिश्रीकान्यकुब्जद्विजोत्तमकुलोत्तंसगुणपुरुषतत्त्वाभिज्ञवैष्णव-प्रवर श्रीसम्प्रदायाभिवर्धक श्रीमद्रामानन्दीयाचार्य्यश्रीरामप्रसाद-

**स्वामिकृते ब्रह्मसूत्रभाष्यदीपे श्रीजानकीकृपाभाष्ये प्रथमाध्यायस्य प्रथम पाद" इत्यादि।"**

यहाँ पर ब्रह्मसूत्रभाष्यदीपे श्रीजानकीकृपाभाष्ये ये दो पद विचारणीय हैं। रामप्रसादस्वामीजीके भाष्यका नाम ब्रह्मसूत्रभाष्यदीप है या श्रीजानकीकृपाभाष्य है? यह शङ्का किन्हीं लोगोंकी है। उत्तर यह है कि रामप्रसादस्वामीजीके रचे हुए ब्रह्मसूत्र भाष्यका नाम **श्रीजानकीकृपाभाष्य है,** ब्रह्मसूत्रभाष्यदीप नहीं। यह तो श्रीजानकीकृपाभाष्य का विशेषण है। अर्थात् अबतक ब्रह्मसूत्रपर जितने भाष्य हुए हैं उनका दीपक समान यह श्रीजानकीभाष्य है। सर्वभाष्यश्रेष्ठ कहनेमें तात्पर्य है।

एक और विचारणीय प्रश्न है। मैंने आनन्दभाष्यका चतुर्थाध्याय अपने हिन्दी भाषानुवादके सहित संवत् १९८९ वि० में मुद्रित कराया था। इतना ही नहीं उसपर एक देवानन्दस्वामीके नामसे प्रमिताक्षरावृत्ति भी प्रकाशित की थी। लोगोंका प्रश्न यह है कि तुमनेभी उस ग्रन्थको आनन्दभाष्य ही कहा है, समर्थित किया है, आज उससे विपरीत क्यों बोलते हो? मेरा उत्तर यह है कि **सत्यस्य नावः सुकृतमपीपरन्**—सत्यकी नाव सत्कर्मी पुरुषको पार ले जाती है। मनुष्य जो कुछ जब करता है उसके लिये वह काल, वह परिस्थिति उसमें कारण होती है। उस समय तक मुद्रित जानकीभाष्य मुझे प्राप्त नहीं हुआ था। मैं जानता भी नहीं था कि वह भाष्य मुद्रित हो चुका है। मेरा चतुर्थाध्याय-आनन्दभाष्य संवत् १९८९ में प्रकाशित हुआ था और श्रीजानकीभाष्य भी संवत् १९८९ वि० मे प्रकाशित हुआ था।

मैंने उत्कृष्टमुद्रणालय अहमदाबादमें मुद्रित आनन्दभाष्यके आधारपर ही उसका प्रकाशन किया था। उस समय मैंने उस ग्रन्थमें मुद्रित पण्डित श्री रघुवरदासजीकी भूमिका नहीं पढ़ी थी। पढ़नेके लिये उसमें कोई नयी सामग्री नहीं थी। अतः मैंने उसकी उपेक्षा की थी। मुझे मुद्रित आनन्दभाष्य संवत्......में प्राप्त हुआ और संवत्......में मैंने

अविलम्ब तत्त्वदर्शीमें उसका विरोध किया। विरोधके कारण केवल दो थे—एक तो यह कि जब जानकीभाष्य छप हो चुका है तो उसके कर्ताका नाम विलुप्त करना अमाननीय कृत्य बन जायगा। किसीकी कीर्तिका सरक्षण करना ही सद्धर्मजोंका परमधर्म हुआ करता है। दूसरा कारण यह था कि जानकीभाष्य ही तो आनन्दभाष्य है। दोनोंकी भाषा तथा विचार, प्रमाणाद्धरण सब समान ही हैं। तब यही कहा जायगा कि यह आनन्द-भाष्य जानकीभाष्यकी कतरन है। मेरी दृष्टिसे रामानन्दस्वामीके नामपर यह कलङ्क लगता है। जब तक आनन्दभाष्यको जन्म नहा दिया गया था, उसके बिना भी रामानन्दसम्प्रदायके स्थापक स्वामी रामानन्दकी विद्वज्जगत्‌मे पूर्ण प्रतिष्ठा थी। आनन्दभाष्य प्रतिष्ठावृद्धिके लिये ही स्वामी रामानन्दके नामसे तयार किया गया था। परन्तु यदि वह प्रतिष्ठाविघातक सिद्ध हो तो आचार्यकी प्रतिष्ठाकी रक्षाका आग्रह बनाकर उसका विलोप करना चाहिये। मने इन्हा दो कारणोंसे उस आनन्दभाष्यका विरोध किया और अब तक करता आ रहा हू। लेकिन जब मने देखा कि आनन्द भाष्यको रामानन्दस्वामीकी कृति बताकर उसपर टीकाजी और मङ्गलदास जी की वृत्ति, टीका–टिप्पणीकी निराधार बातें फैलायी जा रही हैं और रामप्रसादजीका नाम और श्रम विलुप्त किया जा रहा है तब सम्प्रदायको असत्य और अन्यायके सङ्कट मे गिरनेसे बचा देना मेरा कर्तव्य मुझे प्रतीत हुआ। ऐसा ग्रन्थ आचार्यके नामपर क्यों होना चाहिये जिसके विषयमें अत्यन्त सन्देहकी दृष्टि विद्वानोंकी बनी रहे? अत मैंने जिसे अपने हिन्दी भाषा-नुवादसहित मुद्रित कराया था वह चतुरध्याय भी आनन्दभाष्य नहा है, वह भी श्रीजानकीभाष्यका ही सक्षिप्त स्वरूप है। उस ग्रन्थमें जो देवा-नन्दस्वामीजीके नामसे प्रमिताक्षरावृत्ति प्रकाशित है, वह मेरी बनायी हुई वृत्ति है। मैं सम्प्रदायको आगे बढाना चाहता था, आज भी चाहता हू। उस समय मुझे अप्रामाणिक साधनामें विश्वास था अत मैंने अप्रामाणिक मार्गका ग्रहण कर लिया था। अब मुझे यह अनुभव हुआ कि अप्रामा

गिक मार्गसे जाने पर भी यह सम्प्रदाय आगे नहीं बढ़ा। उस कल्पित आनन्दभाष्यका भी न कोई अध्यापक मिला और न कोई अध्याप्य। प्रमिताक्षरावृत्तिकी भी वही दशा हुई है। मैं जानता हूँ कि दूर भविष्यमें तत्त्वान्वेषी विद्वान् यही सिद्ध करेंगे कि यह आनन्दभाष्य कल्पित है और यह प्रमिताक्षरावृत्ति भी कल्पित है। बहुत देरमें इन ग्रन्थोंकी छीछालेदर हो उससे अच्छा है कि उसके सत्यस्वरूपको स्वयं प्रकट करके सब भूत और भावी कलङ्कोंको मिटा दिया जाय।

सत्यका स्वीकार करलेने पर किसी सम्प्रदायकी या किसी व्यक्तिकी प्रतिष्ठा नहीं जाती है प्रत्युत प्रतिष्ठारक्षण होता है। असत्य वस्तुको पकड़ रखने पर जन्मभर और प्रलय तक नये नये असत्योंको जन्म देना पड़ता है तभी स्वीकृत असत्य का अल्पकालके लिये रक्षण होता है। सदा असत्य ही बोलना पड़े, सदा पाखण्ड ही करना पड़े, सदा आत्मवञ्चना ही करनी पड़े, यह किसी भी सम्प्रदायके लिये प्राणघातक कार्य है। अतः सत्यं वद, सत्यान्नास्ति परो धर्मः, सत्ये नास्ति भयं क्वचित्, सत्यमेव जयते नानृतम् इत्यादि वाक्यों और उपदेशोंको जीवित रखनेमें ही रामानन्द सम्प्रदायका कल्याण है। इस अनुपम तत्त्वको हमारे बन्धु सोचें, समझें, मानें, इसीमें उनका और सम्प्रदायका कल्याण है।

अब एक अन्य आवश्यक बात कहकर इस प्रस्तावनाको समाप्त करूंगा। श्रीजानकीभाष्यको संक्षिप्त करके आनन्दभाष्य बनानेवाले पण्डित श्री रघुवरदासजी ही थे। उन्होंने जानकीभाष्यकी निरर्थक अत्यन्त भर्त्सना की है। उन्हें जानकीभाष्यकार की वन्दना करनी चाहिये थी, शत शतवार साष्टाङ्ग प्रणिपात करना चाहिये था, उन्होंने ऐसा न करके उनके लिये अनुचित शब्दप्रयोग किया—'मन्यामहे श्रेयोनिधानमिदमेवानन्दभाष्यं मूलतो विपर्यस्य ख्यातिसतृष्ण कश्चिद्रचयाचकार दुर्वचस्त्रीरचणामिमां ग्रन्थकन्थाम्। अर्थात्—मैं मानता हूँ कि मङ्गलमय

इसी आनन्दभाष्यको मूलसे उत्पन्न पल्लव पर इधर उधर करके किसी-ने इस ग्रन्थकन्था को तैयार किया है जिसमें टुकचबीर भरे पडे हैं। पण्डित श्री रघुवरदासजीने यह लिखकर बडा भारी पाप किया है। जिस ग्रन्थके लिये यह लिखते हैं कि "मैंने देखा नहीं है" उस ग्रन्थके विषयमें अनवलोकित ग्रन्थके विषय में ऐसा अनर्गल सम्मान देना बड़ा भारी अन्याय्य कार्य है। मुझे अच्छा यही लगा कि मैं उनके नामको जीवित रहने दूं और इस कल्पित आनन्दभाष्यको यमराजके हवाले कर दूं। अतः सम्भिसक्ता का नाम उनका ही रहने दिया है। इससे उनका मोक्ष हो जायगा। उनके अक्षम्य पाप का प्रायश्चित्त हो जायगा।

पण्डित श्री रघुवरदासजी ने, जैसा कि मैंने ऊपर लिखा है चतुःसूत्री के जानकीभाष्यमें तुम्बाफेर बहुत किया है। मैंने उसे सुधार कर श्री जानकीभाष्यके क्रमसे ही यहाँ रखा है। एवम् कामाच्च नानुमानापेक्षा १। १। १९। इस सूत्रके भाष्यको भी उन्होंने बिगाडा है, उसे भी मैंने जानकीभाष्य के अनुगुण ही रखा है।

भूत तो वह कि जो सिरपर चढकर बोले। पण्डित श्रीरघुवरदासजी-ने कल्पित आनन्दभाष्यमें कामाच्च नानुमानापेक्षा ॥ १। १। १९॥ इस सूत्र के भाष्य में—

"ये त्वनुमीयत इत्यनुमानमनुमानगम्यं प्रधानं तस्य नापेक्षा परमात्मन आनन्दमयस्य जगत्सर्गापेक्षा नास्तीत्यर्थः। कुतः? कामात्। सोऽकामयत बहुस्यामित्यारभ्येदं सर्वमसृजतेत्यादौ काममात्रेण जगत्सृष्टिश्रवणादित्याहु" इतना पाठ उद्धृत करके आगे खण्डन किया है—'तन्नोपपद्यते'। मैं विश्वभरके विद्वानोंको आमन्त्रण देता हूं इस विचारके लिये कि यह उद्धृत पाठ किस ग्रन्थका है बताया जाय। श्रीभाष्य में यह पाठ है नहीं। शाङ्करभाष्य में भी यह पाठ नहीं है। अन्य किसी भी सम्प्रदायाचार्यके भाष्य में यह पाठ नहीं है।

तब यह पाठ आया कहाँ से ? इसका उत्तर तो मै ही दे सकता हूँ। उसे आप सब विचारक विद्वान् सुने। श्रीजानकीभाष्य में इसी सूत्र के आरम्भ में उपर्युक्त उद्धृत पाठ उपलब्ध है। देखिये—

**अनुमीयते इत्यनुमानमनुमानगम्य प्रधान तस्य नापेक्षा परमात्मन आनन्दमयस्य जगत्सर्गेपेक्षा नास्तीत्यर्थ, कुत ? कामात्। 'सोऽकामयते" त्यारभ्य "इद सर्वमसृजते" ति काममात्रेण जगत्सृष्टिश्रवणात्।'**

इस उद्धरणमे पण्डित श्री रघुवरदासजीने केवल सोऽकामयते' त्यारभ्य के स्थानमे सोऽकामयत बहु स्यामित्यारभ्य ऐसा लिखा है। अर्थात् श्रुति को थोडा सा पूर्ण किया है। एवम् 'इद सर्वमसृजतेति' के स्थानम 'इद सर्वमसृ नतेत्यादौ" लिखा है। यहाँ केवल आदौ पद बढा दिया है। अब नये रूपसे विद्वद्वर्ग विचार करें कि श्री रघुवरदासजी कहते हैं कि मैने जानकीभाष्यको देखा नहीं है, यदि उन्होंने उसे देखा नहीं था तो उसके आनुपूर्वी वाक्योको लेकर ये तु कहकर खण्डन कैसे किया ? अत पाठक महानुभाव समझ लें कि किस दुर्भाव, छल, कपट, द्वेष, वञ्चनाके साथ जानकीभाष्यको बिगाडा गया है आर कृत्रिम आनन्दभाष्यको उपस्थित किया गया है।

श्री रघुवरदासजी कहते हैं कि इसी आनन्दभाष्यको उलट पुल्ट करके जानकीभाष्य बनाया गया है। मैं कहता हूँ कि जगत्में आनन्दभाष्यका कभी कोई अस्तित्व नहीं रहा है और न आज है। यदि यही आनन्द-भाष्य है तो मे कहता हूँ कि यही सक्षिप्त श्रीजानकीभाष्य है। इसको सक्षिप्त करनेका अब तक स्वामी रघुवरदासजीके नामपर कलङ्क था। आज मैं उसे धो देता हूँ और उन्हें इस विद्वत्तापूर्ण कार्य के लिये इस श्रेयका भागी बनाता हूँ। वह मेरे मित्र थे। कभी अनन्य मित्र थे। मे अपने मित्रके कलङ्कको सुकृतके रूपमे परिणत करता हूँ।

यह बात तो अब किसीसे भी अविदित नहीं है कि श्रीरामानुज सम्प्रदायसे श्रीरामानन्दसम्प्रदायको पृथक् करनेका यशोभागी केवल मैं हूं। मेरे परमविरोधी श्रीरामटहलदासजीने भी मेरा लोहा मान लिया है। सहायक मेरे अनेक थे, इसका अस्वीकार नहीं कर रहा हूं। दोनों सम्प्रदायोंको पृथक् करनेमें जो भावना लेकर मैं काम कर रहा था उसका साक्षी केवल मैं ही बन सकता हूं, अन्य नहीं। मैं चाहता था कि रामानुज सम्प्रदायके साथ श्रीरामानन्दसम्प्रदायका कहीं भी ऐसा संघर्ष न हो जाय जो ऐक्यका सम्पादक हो। इस दिशामें मेरा जो प्रयत्न रहा है वह मेरे अनेक ग्रन्थोंसे जाना जा सकता है।

आनन्दभाष्यवादियोंका कहना यह है कि जब सम्प्रदाय पृथक् है तो प्रस्थानत्रयीका भाष्य भी पृथक् होना चाहिये। उनका कथन यह भी है कि वह भाष्य आचार्य रामानन्दकृत ही होने चाहिये। मैं कहता आया हूं कि आचार्यको प्रस्थानत्रयीपर भाष्य करना ही चाहिये, ऐसा नियम नहीं किया जा सकता। हम देखते हैं कि श्रीरामानुजके समान भी प्रस्थानत्रयीपर भाष्य नहीं किया है। श्रीवल्लभाचार्यजीने भी ऐसा नहीं किया है। श्रीनिम्बार्काचार्यने भी ऐसा नहीं किया है। तब यह कहा जा सकता है कि इन उपर्युक्त आचार्योंने प्रस्थानत्रयीपर नहीं, तो एकाध प्रस्थानपर तो भाष्य किया ही है। श्रीरामानन्दभाष्य भी किसी प्रस्थानपर होना ही चाहिये। मैं यह कहता आया हूं कि आचार्य रामानन्दका समय भाष्य बनानेके अनुकूल नहीं था। इसकी उन्हें आवश्यकता भी नहीं हुई। अतः उन्होंने भाष्य नहीं बनाया। यदि उन्होंने प्रस्थानत्रयीपर भाष्य नहीं लिखा तो सम्प्रदायका निर्णय क्या जाता है? यह कहा जा सकता है कि प्रमाण प्रमेयादिकी व्यवस्थाके लिये आचार्यचरणोंका अनुशासन अवश्य अपेक्षित है। परन्तु इसपर यह भी तो कहा जा सकता है कि आचार्यके आचार विचारकी पर्यालोचनासे उनके अभिमत प्रमाण प्रमेयादिकी सुव्यवस्था अब भी की जा सकती है। यह कार्य अनेक

विद्वान् भी कर सकते हैं। पुराणमित्येव न साधु सर्वम् का ध्यान क्यों नहीं रखा जाता। रामानन्द्र अभिमत प्रमाण प्रमेयादिको अत्यधिक स्पष्ट करनेके लिये आज अत्यधिक उत्तम काल उपस्थित है। असत्यका आश्रय सर्वथा त्याज्य होना ही चाहिये। कल्पितवस्तु अवस्थान और उत्थानका हेतु नहीं बन सकती। अस्तु।

जब सम्प्रदाय पृथक् है और उसके भाष्यादि भी पृथक् ही हैं, ऐसी धारणा बना ली गयी है तो उसमें इस बातका भी सनिवेश करना चाहिये कि *जिसके साथ पार्थक्य हुआ है उसीके सम्प्रदायके या उसी सम्प्रदायके* आचार्य के शब्द, पद, वाक्यादि रामानन्दभाष्यमें कहीं भी नहीं आने चाहिये। यदि कल्पित आनन्दभाष्यमें श्रीभाष्यके शब्द, पद, वाक्यादिकी आनुपूर्वी आ जाय अथवा किञ्चिन्मात्र परिवर्तित करके वही आनुपूर्वी रखी जाय तो इससे बढ़कर निर्लज्जता, मूढता और अदूरदर्शिता हो ही नहीं *सकती। तब तो यही सबसे कहलाना और सुनना आनन्दभाष्यवादियोंको* इष्ट होगा कि रामानन्द चोर थे और श्रीभाष्यसे भी चोरी करके अपना ग्रन्थकन्था उन्होंने तयार कर लिया है। अभी तक तो मैं यही सिद्ध करता रहा हूं कि वर्तमान आनन्दभाष्य श्रीजानकीभाष्यकी नकल क्यों है। श्रीजानकीभाष्यको ही बिगाड़कर आनन्दभाष्य बनाया गया है। यही *सत्य भी है। परन्तु इससे अधिक अन्याय और अविवेक तो तब सिद्ध* होता है जब हम आनन्दभाष्यमें श्रीभाष्यकी भी पङ्क्तियां देखते हैं। उदाहरणार्थ लिये नीचेके भाष्यों पर दृष्टिपात करें—

## आनन्दभाष्य

"ननु अथैन गार्हपत्योनुशशास" इत्यादिभिर्मध्येऽग्निविद्योपदेशात् कथमक्षिस्थान. परमात्मेति चेन्न। "तस्मै होचु प्राणो ब्रह्म क ब्रह्म खं ब्रह्मे" ति "य एषोक्षिणि पुरुषो दृश्यते एष आत्मेति होवाचैतदमृतमभयमेतद्ब्रह्म" इत्युपक्रमोपसंहारयोः श्रूयमाणेन ब्रह्मशब्देन मध्य उपदिष्टाया अग्निविद्याया ब्रह्मवि

द्याङ्गत्वावगमात् । एवं चाङ्गत्वेवगते सति फलानुकीर्तनमर्थवाद इति निश्चीयते। 'अपहते पापकृत्या लोकीभवति सर्वमायुरेति" इत्यादिश्रुत्यधिगतानां फलानामपि मोक्षाधिकृतस्यानुगुणत्वात्। न ह्यत्र मोक्षविरोधि किञ्चिदपि फलं श्रूयते। तत्र पापशब्दस्य ब्रह्मविद्योत्पत्तिप्रतिबन्धकपापपरत्वं लोकशब्दस्य च ब्रह्मलोकप्राप्ति मार्गभूताग्निलोकपरत्वमवगन्तव्यम्। अत एव ब्रह्मविद्यामनुपदिश्य गतवति गुरावकृचिर्माभूदिति स्वरचिर्यया परं सन्तोषमुपगताश्चाग्नयोन्तेवासिनमुपकोशलमुपचिर्शीर्षवो ब्रह्मस्वरूपमात्रं तदङ्गभूताम ग्निविद्यां चोपदिश्य "आचार्याद्धैव विद्या विदिता साधिष्ठं प्रापत्" इति श्रुतेराचार्य एवास्मै संयद्वामत्वादिगुणकं ब्रह्म तदुपासनस्थान मचिरादिकां गतिं चोपदिशत्विति मनस्याकलय्य साधुतमत्वप्राप्तये "आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता 'इत्यूचुरिति" ॥ १ । २ । १५ ॥

अब आप इसी सूत्रका श्रीभाष्य देखें—

## श्रीभाष्य

ननु अग्निविद्याव्यवधानात् 'कं ब्रह्म' इति प्रकृतं ब्रह्म नेह संनिधत्ते। तथाहि अग्नय "प्राणो ब्रह्म कं ब्रह्म खं ब्रह्म" इति ब्रह्मविद्यामुपदिश्य "अथ हैनं गार्हपत्योनुशशास" इत्यारभ्याग्नी नामुपासनमुपदिदिशु । न चाग्निविद्या ब्रह्मविद्याङ्गमिति शक्यं वक्तुम्। ब्रह्मविद्याफलानन्तर्गतत्वाद्विरोधिसर्वायुःप्राप्तिसन्तत्यविच्छेदादिफलश्रवणात्। उच्यते। 'प्राणो ब्रह्म' "एतदमृतमभयमेतद्ब्रह्म" इत्युभयत्र ब्रह्मसंशब्दनात् 'आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता' इत्यग्निवचनाच्च गत्युपदेशात्पूर्वं ब्रह्मविद्याया अनन्तरमेवमध्यगताग्निविद्या ब्रह्मविद्याङ्गमिति निश्चीयते। "अथ हैनं गार्हपत्योनुशशास" इति ब्रह्मविद्याधिकृतस्यैवाग्निविद्योपदेशाच्च। किं च व्याधिभिः प्रतिपूर्णोस्मि" इति ब्रह्मप्राप्तिव्यतिरिक्तनानाविधकामोपहतिपूर्वकगर्भजन्मजरामरणादि

भवभयोपतप्तायोपकोसलाय 'एषा सोम्य तेऽस्मद्विद्यात्मविद्या च' इति समुच्चित्योपदेशान्मोक्षैकफलात्मविद्याङ्गत्वमग्निविद्याया प्रतीयते। एव चाङ्गत्वेवगते सति फलानुकीर्तनमर्थवाद इति गम्यते। न चात्र मोक्षविरोधिफल किञ्चिच्छ्रूयते। अपहते पापकृत्या लोकी भवति सर्वमायुरेति ज्योग् जीवति नास्यावरपुरुषा क्षीयन्ते उप वयन्त भुञ्जामोऽस्मिंश्चलोकेऽमुष्मिंश्च" इत्यमीषा फलाना मोक्षाधिकृतस्यानुगुणत्वात्। अपहते पापकृत्याम्—ब्रह्म प्राप्तिविरोधि पाप कर्मापहन्ति। लोकी भवति तद्विरोधिनि पापे निरस्ते ब्रह्मलोक प्राप्नोति। सर्वमायुरेति ब्रह्मोपासनसमाप्त्यर्थवदा युरपेक्षितम् तत्सर्वमेति। ज्योग् जीवति व्याध्यादिभिरनुपहतो यावद्ब्रह्मप्राप्ति जीवति। नास्यावरपुरुषा क्षीयन्ते—अस्य शिष्यप्रशि ष्यादय पुत्रपौत्रादयोऽपि ब्रह्मविद एव भवन्ति। उप वयन्त भुञ्जामोऽस्मिंश्च लोकेऽमुष्मिंश्च—वयमप्रयस्तमेनमुपभुञ्जाम—यावद्ब्रह्म प्राप्ति विघ्नेभ्य परिपालयाम इति। अतोऽग्निविद्याया ब्रह्मविद्याङ्ग त्वेन तत्सन्निधानाविरोधात् सुखविशिष्ट प्रकृतमेव ब्रह्मोपासन स्थानविधानार्थं गुणविधानार्थं चोच्यते। ननु "आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता" इतिगतिमात्रपरिशेषणादाचार्येण गतिरेवोपदेश्येति गम्यते, तत्कथ स्थानगुणविध्यर्थतोच्यते। तदभिधीयते 'आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता" इत्यस्यायमभिप्राय—ब्रह्मविद्यामनुपदिश्य प्रोषपु गुरौ तदलाभाद्नाश्वासमुपकोसलमुज्जीवयितु स्वपरिचरणप्रीता गार्हपत्यादयो गुरोरप्रयस्तस्मै ब्रह्मस्वरूपमात्र तदङ्गभूता चाग्निवि द्यामुपदिश्य "आचार्याद्धैव विद्या विदिता साधिष्ठ प्रापत्" इति श्रुत्यर्थमालोच्य साधुतमत्वप्राप्त्यर्थमाचार्य एवाम्य सपद्वामत्वादि गुणक ब्रह्म तदुपासनस्थानमर्चिरादिका च गतिमुपदिशत्विति मत्वा "आचार्यस्तु ते गतिं वक्ता" इत्यवोचन्। गतिग्रहणमुपदेश्यविद्या शेषप्रदर्शनार्थम्। अत एवाचार्योऽपि "अहं तु ते तद्वक्ष्यामि यथा

पुष्करपलाश आपो न श्लिष्यन्त एवमेवंविदि पाप कर्म न श्लिष्यते" इत्युपक्रम्य सयद्वामत्वादिकल्याणगुणविशिष्ट ब्रह्माक्षिस्थानोपास्यमर्चिरादिका च गतिमुपदिदेश। अत "कं ब्रह्म ख ब्रह्म" इति सुखविशिष्टस्य प्रकृतस्यैव ब्रह्मणोऽत्राभिधानादयमस्याधारः पर मात्मा ॥ १ । २ । १५ ॥

(२)

## आनन्दभाष्य

प्रतिबिम्बात्मनस्तावत्पुरुषान्तरसंनिधानाधीनत्वान्न नियमेन स्थितिसम्भवः। देवतात्मनोपि "रश्मिभिरेषास्मिन् प्रतिष्ठित" इति रश्मिद्वारेणावस्थितिवचनाद्देशान्तरावास्थतस्यापीन्द्रियाधिष्ठानोपपत्तेर्न चक्षुष्यवस्थानत्वम्। तथैव जीवात्मनोपि सर्वेन्द्रियकन्दभूते स्थानविशेषे वृत्तिमत्त्वात्केवले चक्षुषि नावस्थानम्। तदन्यत्नमेमृतत्वाभयत्वसयद्वामत्वादिनिरुपाधिकगुणानामसम्भवाच्च। अक्ष्याधारपुरुषत्वेन परमात्मैवोपास्य इति सिद्धम् ॥ १ । २ । १८॥

(२)

## श्रीभाष्य

प्रतिबिम्बादीनामक्षिणिनियमेनावस्थानादमृतत्वादीना च निरुपाधिकानां तेष्वसम्भवान्न परमात्मन इतर: छायादि अक्षिपुरुषो भवितुमर्हति। प्रतिबिम्बस्य तावत् पुरुषान्तरसन्निधानायत्तत्वान्न नियमेनावस्थानसम्भवः। जीवस्यापि सर्वेन्द्रिय व्यापारानुगुणत्वाय सर्वेन्द्रियकन्दभूते स्थानविशेषे वृत्तिरिति चक्षुषि नावस्थानम्। देवतायाश्च "रश्मिभिरेषोऽस्मिन् प्रतिष्ठित" इति रश्मिद्वारेणावस्थानवचनाद्देशान्तरावस्थितस्यापीन्द्रियाधिष्ठानोपपत्तेर्न चक्षुष्यवस्थानम्। सर्वेषामेतेषां निरुपाधिकामृतत्वादयो न सम्भवन्त्येव। तस्मादक्षिपुरुष परमात्मा ॥ १ । २ । १८ ॥

## आनन्दभाष्य

। स एव चैक सन् सर्वलोकमर्वभूतसर्वदेवादीन्निय मयनीति। तथा 'य इम च लोक पर च लोक सर्वाणि च भूतानि योन्तरो यमयति' इत्युपक्रम्य "तमन्तर्यामिण ब्रूही"ति उद्दालकेन प्रष्ट आचार्यस्तस्योत्तरमाह—"य पृथिव्या तिष्ठन्' इत्यादि। तस्मा देतत्सर्वभूतसर्वदेवसर्ववेदादियज्ञान्ताना नियमन मवशरीरतया सर्वात्मत्व च सर्वशक्ते पुरुषात्तमादन्यस्य कस्यचिदपि न सम्भव तीति तदन्ये हि ॥ १। २। १९॥

## श्रीभाष्य

। यदेक एव सन् सर्वलोकमर्वभूतसर्वदेवादीन्नियमय तीति। तथा उद्दालकप्रश्न "य इम च लोक पर च लोक सर्वाणि च भूतानि योन्तरो यमयति" इत्युपक्रम्य 'तमन्तर्यामिण ब्रूहि" इति तस्य चोत्तरम् ' य पृथिव्या तिष्ठन्" इत्यारभ्योक्तम्। तदेतत्सर्वा ल्लोकान् सर्वाणि च भूतानि सर्वान् देवान् सर्वान्वेदान् सर्वांश्च यज्ञानन्त प्रविश्य सर्वप्रकारनियमनम्, सर्वशरीरतया सर्वस्यात्मत्व च सर्वज्ञात्सत्यसङ्कल्पात् पुरुषोत्तमादन्यस्य न सम्भवति।" १। २। १९॥

इसी प्रकार १। १। २१॥ १। १। २४॥ १। १। २८॥ १। २। १२॥ १। २। १३॥ १। २। १५॥ १। २। १८॥ १। २। १९॥ १। २। २७॥ १। २। ३२॥ १। ३। १॥ १। ३। २॥ १। ३। ७॥ १। ३। १०॥ १। ३। १३॥ १। ३। १४॥ १। ३। २९॥ १। ३। ३३ (वेदान्तसार)॥ १। ४। ३०॥ १। ४। १॥ इत्यादि अनेक सूत्र हैं जिनके श्रीभाष्यके या तो आनुपूर्वी इस कृत्रिम आनन्दभाष्यमे उपस्थित है और या तो उसकी स्पष्ट छाया है। यह भी स्मरण रहे कि श्रीजानकीकृपाभाष्यमें यह दोष नहीं है। कहीं कहीं उसमें

ग्रन्थोंकी कल्पना निरर्थक और इस सम्प्रदायकी प्रतिष्ठाको धूलमें मिलानेवाली है। उपर्युक्त ग्रन्थोंमें से एक भी मूल-वास्तविक ग्रन्थ पृथिवीपर नहीं है। अवश्य ही वे गगनकुसुम हैं।

इस आनन्दभाष्यके कल्पित होनेमें एक दूसरा प्रबल प्रमाण अब उपलब्ध हुआ है। समय बीतता जायगा और असत्यतानिवारणके लिये स्वयं ही कितने ही प्रमाण सत्यप्रेमियोंकी आँखोंके सामने आते जायगे। बजरङ्गदासजीका नाम ऊपर कई जगह लिखा गया है। उन्हे शास्त्रार्थकी खुजली बहुत होती है। यद्यपि वह किसी भी शास्त्रके पण्डित नहा हैं।

विरक्त साप्ताहिकपत्रके १८ फरवरी १९०८ ई० के अङ्कमें उनके एक भाषणका सार छपा है। उसमे बिना शास्त्रार्थके ही मेरे पराजयकी बात भी की गयी है। अन्य भी कितनी ही बाते—एक गप्पेडीकी बातें जैसी उसमें कही गयी हैं। उसी सिलसिलेमें उन्होंने एक बड़े कामकी बात कह दी है। कहा है कि—विक्रम संवत् १९७४-७५ मे सूरतके पास छह कोसकी दूरी पर खरवासा ग्राममें उन्हें हस्तलिखित आनन्दभाष्य मिला। तब वह फूलकर कुप्पा हो गये। उस ग्रन्थको उन्होंने वि० संवत् १९७७ मे श्रीजनकनन्दिनीशरणजीको दे दिया। उसी ग्रन्थको वि० संवत् १९८४ मे पण्डित श्रीरघुवरदासजीने उत्कृष्ट मुद्रणालय अहमदाबादमे छपाकर प्रकाशित किया।

अब इस कथनका विश्लेषण कीजिये। विश्लेषण करनेसे पूर्व पाठक इतना निश्चित समझ लें कि श्रीबजरङ्गदासजीको संस्कृतभाषाका पल्लवग्राहिपाण्डित्यसे अधिक पाण्डित्य नहीं है। उनके पास इतना संस्कृतज्ञान नहा है कि जिससे वह पण्डित श्रीरघुवरदासजीकी तत्त्वप्रकाशिका भूमिकाको समझ सकें।

अब आगे चलिये। पण्डित श्रीरघुवरदासजी कहते हैं कि उस कल्पित आनन्दभाष्यकी एक प्रति उन्हें उनके गुरुजीके महापुस्तकभण्डारमें से

कश्मीरसे मिली थी। वह यह भी लिखते हैं कि उन्हें उस ग्रन्थकी एक प्रति किसी नेपाली श्रीरामानन्दीय वैष्णव छात्रसे प्राप्त हुई थी। इन्हीं दो प्रतियोंका नाम मुद्रापक और संशोधक महाशय ले रहे हैं। तीसरी किसी उस प्रतिका नाम वह नहीं ले रहे हैं जिसकी सहायतासे नकली आनन्द भाष्य छपाया गया।

यदि वजरङ्गदासजी सच्चे हैं तो पण्डित श्रीरघुवरदासजी अवश्य ही झूठे सिद्ध होते हैं क्योंकि उन्होंने न वजरङ्गदासजीका नाम लिया है, न जनकनन्दनाचार्यजीका नाम लिया है। यदि पण्डित जी सच्चे हैं तो वजरङ्गदासजी अपने आप ही झूठे सिद्ध हो जाते हैं। कौन झूठा है, कौन सच्चा है, इस झगड़ेमें मुझे पड़नेकी आवश्यकता नहीं है। मुझे तो इतना ही कह देना है कि आनन्दभाष्य कल्पित ग्रन्थ है। वह न पण्डित रघुवरदासजीको कश्मीरसे मिला है और न वजरङ्गदाससे परम्परया मिला है। वह तो श्रीजानकीभाष्यकी ही कतरन है। झूठी बातको सच्ची बताने और बनानेमें सैकड़ों झूठी बातें बनानी पड़ती हैं और पापका पहाड़ सिरपर लादना पड़ता है। ऐसे पापभारवाह श्रीरामानन्दसम्प्रदायमें अनेक हैं।

अब वजरङ्गदासजीके शास्त्रार्थके चलेञ्जकी बात कर दूं। मैंने उनके चेलेंजको एक क्षणका भी विलम्ब किये बिना स्वीकृत कर लिया और विज्ञप्तिमें प्रकाशित कर दिया कि शास्त्रार्थ काशीमें होगा और अमुक अमुक विद्वान् मध्यस्थ होंगे। बस, सब मजा किरकिरा हो गया। वजरङ्गदासजीने कहा कि 'मैं ऐसा शास्त्रार्थ नहीं करूंगा। मैं तो चाहता हूं कि विज्ञप्तिपत्रमें मैं भी लेख लिखूं और स्वामीजी (भगवदाचार्य) भी लिखें।" बस, उनका शास्त्रार्थ पूरा हो गया।

पहले तो उन्होंने लिखा था कि शास्त्रार्थके मध्यस्थ होंगे महामहोपाध्याय पण्डित गिरिधरशर्माजी चतुर्वेद। जब मैंने उन्हें छोड़कर काशी और बङ्गाल आदि विद्वानोंके नाम लिये तो उत्तर दिया कि वे सब

विद्वान् अवैष्णव हैं—अरामानन्दीय हैं। विरक्तवर विद्वान् सम्पादक ब्रह्मचारी श्री वासुदेवाचार्यजीने स्वय प्रश्न कर दिया कि यदि काशीके विद्वान् अवैष्णव हैं तो पण्डित श्री गिरधर शर्मा जी भी तो अवैष्णव ही हैं? उन्हें आपने कैसे मध्यस्थ चुन लिया? तब टॉय टॉय फिस। जिन्हें निग्रहस्थानोंका भी पता नहीं है वह चले हैं शास्त्रार्थ करने मुझसे। आश्चर्यमेतत्।

विरक्तपनर विद्वान् सम्पादक ब्रह्मचारी श्रीवासुदेवाचार्यजीने तथा मैंने भी श्रीबजरङ्गदासजीको सूचना दी थी कि एक एक क च ट त प से तो शास्त्रार्थ करना ही निरर्थक और अयुक्त है। कल फिर कोई रमताराम कहेगा कि मैं भी स्वामीजीसे शास्त्रार्थ करूँगा और परसों पुन ऐसा ही कोई कहेगा। अतः सर्वोत्तम यह होगा कि आप सम्प्रदायके अखाड़ा, खालसा, द्वाराचार्यों, प्रतिष्ठित महामण्डलेश्वरों और समस्त विद्वानोंका प्रतिनिधित्व लेकर शास्त्रार्थ करनेके लिये काशीमें अमुक निश्चित तिथिमें उपस्थित हो जायँ। परन्तु वह किसीका भी प्रतिनिधित्व नहीं प्राप्त कर सके। इसका अर्थ यह है कि उनकी विद्या, बुद्धि आदिका किसी भी श्रीरामानन्दीय श्रीवैष्णवको विश्वास नहीं है। उनके विजयसे सम्प्रदाय अपनेको विजयी और उनके पराजयसे अपनेको पराजित माननेको तैयार नहीं है। सम्प्रदायने यह भी सिद्ध कर दिया कि कथित आनन्दभाष्यके साथ उसका अब कोई सम्बन्ध नहीं है। यदि सम्बन्ध रखनेकी इच्छा होती तो श्रीबजरङ्गदासजीने शास्त्रार्थका अथवा प्रामाणिक विचारका अवसर सभी विद्वानोंके लिये उपस्थित कर दिया था। बजरङ्गदासजीको आगे न करते तो स्वय भी कोई विद्वान् आगे आते और विचार करते। परन्तु कोई भी नहीं आया। इसमें शास्त्रार्थ और विचार करना ही क्या था? मैं तो केवल आनन्दभाष्यकी कोई हस्तलिखित प्राचीन प्रति चाहता था। उसे दिखाकर कोई भी विद्वान्, अविद्वान् मुझे पराजित कर सकता था। परन्तु पराजित होना तो मेरे भाग्यमें विधाताने लिखा ही नहीं है

तो कोई मुझे पराजित करता तो कैसे करता ? अब आनन्दभाष्यको लक्ष्य बनाकर सब शास्त्रार्थोंकी समाप्ति आजसे हो रही है, सब विवादों और विद्रोहोंका आजसे अन्त हो रहा है, उसपर कहीं जानेवाली किसी भी टीका-टिप्पणीका आजसे घोष, आघोष, व्याघोष बन्द हो रहा है। आजसे सम्प्रदाय एक दम्भ और पाषण्डके पर्देको चीरकर आगे बढ़ रहा है। आज सम्प्रदाय भगवान् सत्यनारायणके सामने नतमस्तक हो रहा है। आजसे आनन्दभाष्य गया और उसके स्थान पर श्री जानकीकृपाभाष्य संक्षिप्त सारका पवित्र पदार्पण हुआ है। आज सत्यके विजयका पवित्र और ओजस्वी दिन है। आजके पुण्यप्रभातमें श्रीरामानन्द सम्प्रदाय अपने उन्नत मस्तकके साथ जगत्के प्राङ्गणमें उपस्थित है।

अन्तमें एक बात और कह दूँ। वि० संवत् १९९८ में चौखम्बा संस्कृतसीरीज आफिस वाराणसीसे एक ब्रह्मसूत्रीयवेदान्तवृत्ति प्रकाशित हुई है। उसके रचयिता हैं स्वामी श्रीरघुवराचार्यवेदान्तकेसरी। वि० संवत् १९८६ में कल्पित आनन्दभाष्य छपा है। उसके परिशोधक स्वामी श्री रघुवरदास वेदान्ती ही १२ वर्षोंके बाद मेरा अनुयायी बनकर स्वामी श्रीरघुवराचार्य बने थे। ब्रह्मसूत्रीयवेदान्तवृत्ति शब्दका अर्थ समञ्जस हो अथवा असमञ्जस, परन्तु वह वेदान्तवृत्ति कल्पित आनन्दभाष्या नुसारिणी है। और कल्पित आनन्दभाष्य श्रीजानकीकृपाभाष्यका ही संक्षिप्त सार है। अतः यह मानना ही पड़ेगा कि वह वेदान्तवृत्ति भी श्रीजानकीकृपाभाष्यसंक्षिप्तसारका सार है। इस वृत्तिमें नवीनता कुछ भी नहीं है। श्री जानकीकृपाभाष्यसंक्षिप्तसारके वाक्यों और शब्दोंका परिवर्तनमात्र है। अतिसंक्षिप्त तो है ही। इसे विद्वान् लोग ब्रह्मसूत्रकी वृत्ति मान सकते हैं या नहीं, यह सन्देहास्पद है। इतना अवश्य सत्य है कि इस वृत्तिनामक अतिसंक्षिप्त ग्रन्थसे श्रीजानकीकृपाभाष्य जैसे महाग्रन्थ का आशय अतिसंक्षेपमें समझा जा सकता है। इस वृत्तिग्रन्थमें प्रारम्भमें वृत्तिकार महोदय लिखते हैं—

